सुविधाएँ ही स्वीकार करेंगे। हम सब थर्ड क्लास के हकदार थे। व्यासजी ने लिख कर दे दिया कि 'मैं स्वेच्छा से थर्ड क्लास में रहना चाहता हूं। ऐसे महान् नेता का भला कौन भूल सकता है?'

इसी संदर्भ में सुप्रसिद्ध समाजवादी नेता श्री रामेश्वर पांडिया का एक अंतरंग अनुभव उल्लेखनीय है। श्री पांडिया ने उन दिनों को याद करते हुए लिखा है कि 'इन्हीं दिनों मेरी पत्नी बीमार बच्चे को लेकर पी बी एम हास्पिटल डॉक्टर को दिखाने गई थी। डॉक्टर की राय के अनुसार खून की जांच जल्दी से जल्दी होनी जरूरी थी। लगभग 12 बज चुके थे। खून जांच विभाग के लोगों ने उस दिन खून की जांच करने के लिए इन्कार करके दूसरे दिन आने के लिए कहा क्योंकि जांच का समय समाप्त हो चुका था। पत्नी बच्चे को लेकर निराश मन से जब हास्पिटल से बाहर जा रही थी तो अचानक श्री व्यासजी की दृष्टि उन पर पड़ी। व्यासजी ने तुरन्त अपने पुत्र घनश्याम को भेजा और हास्पिटल आने का कारण पूछा। खून जांच न करने की बात को सुनकर बच्चे को अपनी गोद में ले लिया और पुनः अपने साथ खून परीक्षण के कक्ष में ले गये। जांच के लिए खून दिलवाया और मेरी पत्नी को यह कहकर घर भेज दिया कि इस कार्य के लिए आपको दुबारा यहां आने की जरूरत नहीं है। उसी दिन शाम होते-होते जांच की रिपोर्ट हास्पिटल से लेकर घर भिजवादी।'

ऐसे अनेक प्रसंग और संस्मरण हैं जो व्यासजी के अंतरंग जीवन की झांकी प्रस्तुत करते हुए उनके उत्तम मानवीय गुणों को दिग्दर्शित करते हैं। सच बात तो यह है कि व्यासजी का जीवन उन सब के लिए एक प्रतिमान बन गया है जो राजनीति को आदर्शों से जोड़ना चाहते हैं। इसी संदर्भ में पूर्व विधायक श्री रामकिसनदास गुप्ता के विचार उल्लेखनीय है। श्री गुप्ता के अनुसार राजनीतिक दृष्टि से देखा जाए तो बीकानेर संभाग में आजादी के बाद के बीस वर्ष मुरलीधर व्यास के माने जाएंगे।'

'साधारण लोगों के मतों से जीतकर उन्होंने लगातार दस वर्षों तक विधानसभा में सत्ता व धन के नशे में चूर तत्कालीन प्रजातांत्रिक राजाओं के समक्ष उनके भ्रष्ट कृत्यों को चौर-चौर के नंगा कर जनता जनार्दन के सामने उन्हें दयनीय स्थिति में खड़ा कर दिया। साथ ही जनता के अभाव अभियोगों को अपनी ओजस्वी हुंकार से विधानसभा में रखकर विधायक के दायित्व का सफलता पूर्वक निर्वाह भी किया।

'मुझे आज भी याद है। जब मुझे सन् 1977 में विधायक के रूप में राजस्थान विधानसभा में बोलने का अवसर मिला तब विधानसभा के कई कर्मचारियों और दर्शकों ने कहा कि, 'अच्छा, आप मुरलीधर जी के शहर से आये हैं, तब ही विधानसभा के हॉल को गुंजा रहे हैं, हिला दे रहे हैं। आपने तो व्यासजी की याद दिला दी है।'

'मैंने विधान सभा से लेकर सचिवालय तक व आम सड़कों पर लोगों को व्यासजी का नाम इज्जत के साथ लेते हुए सुना है। आम लोगों द्वारा आज भी बीकानेर में राजनीतिक कार्यकर्ताओं की जाच-परख व्यासजी के व्यक्तित्व और योगदान को ही मद्देनजर रख कर की जाती है। वास्तव में व्यासजी राजनीतिक पैमाना बन गये हैं।'

बीकानेर में व्यासजी के राजनीतिक जीवन के प्रथम दशक में श्रम आन्दोलनों तथा विधि प्रकरणों में सक्रिय सहयोग देने वाले सुप्रसिद्ध एडवोकेट श्री जयचंद लाल नाहटा ने संस्मरण के रूप में ये विचार व्यक्त किये हैं—'स्व श्री मुरलीधरजी के साथ मुझे भी कार्य करने का अवसर मिला। सन् 1956 में जामसर में जिप्सम कंपनी वालों ने मजदूरों पर भयंकर अत्याचार किये एवम् सैंकड़ों मजदूरों को नौकरी से भी निकाल दिया था। उस समय श्री मुरलीधरजी समाजवादी नेता के रूप में आगे आये एवं उन्होंने बीकानेर, जयपुर एवं दिल्ली तक लड़ाई लड़ी। इस लड़ाई में मैं उनके साथ था। श्री व्यासजी को इसमें पूर्ण सफलता मिली और उसके परिणाम स्वरूप बीकानेर के मजदूर वर्ग में जबरदस्त चेतना आई। स्व श्री मुरलीधरजी एक सच्चे जननेता थे।

व्यासजी के जीवन से सक्रिय रूप से जुड़े हुए कुछ नेताओं का स्मरण करना समीचीन होगा। इन नेताओं में कर्पूरी ठाकुर, बांका बिहारी, राजवंत सिंह, सेठ गोविंददास और गेंदासिंह आदि सम्मिलित हैं। अन्य राजनीतिक नेताओं एवं कार्यकर्ताओं में महारानी गायत्री देवी, परमानंद त्रिपाठी, चौधरी रामचंद्र, बंशीलाल एडवोकेट, भाई भगवान, चौधरी राजेन्द्रसिंह, परसराम त्रिवेदी, शान्ति त्रिवेदी (उदयपुर), परमानंद त्रिपाठी (भीलवाड़ा), रामचन्द्र सक्सेना (बूंदी), माणकलाल ठाकुर (ननवां), मिश्रीलाल (निवाहेड़ा), प्रदीप बोस (कलकत्ता), प्रकाश पुरोहित (पॉपूलर), नवनीत पालीवाल (नाथद्वारा), सूर्यनारायण व्यास, शकुन्तला देवी (श्रीमती कल्याणसिंह), डा राजनारायण व्यास एवं कुशलसिंह (चूरू) आदि अनेक नाम गिनाये जा सकते हैं।

ग्रंथ का समाहार सुप्रसिद्ध साहित्यकार एवं चिंतक श्री हरीश भादानी के शब्दों से किया जा रहा है। उनके अनुसार 'स्व मुरलीधर व्यास के राजनैतिक कार्यकलाप की अलग पहचान बनाने के कई कारण रहे। सबसे पहले तो यह कि गांधी विचार और पद्धति से प्रभावित होकर भी कम पक्ष का जहां तक सम्बन्ध रहा, वे कांग्रेस में चलते आ रहे समाजवादी चिंतकों—आचार्य नरेन्द्र देव, जयप्रकाश नारायण और डा राममनोहर लोहिया से अधिक प्रभावित रहे। अलग पहचान का दूसरा और अहम् कारण उनका अपना राजनैतिक कार्य क्षेत्र अमरावती-अकोला हिंगनघाट-वर्धा में दीक्षित होकर उन्होंने अपने राजनैतिक कार्य के लिए सामंती क्षेत्र को चुना। निश्चित रूप से परिस्थितियों का सही अनुमान करते हुए मुरलीधर व्यास ने बीकानेर को अपना राजनीतिक कार्य क्षेत्र बनाया। और विरोधी दल के रूप में समाजवादी दल की पहल मुरलीधर व्यास ने ली।' □

# सदर्भ सूची

'मैंने विधान सभा स लेकर सचिवालय तक व आम सडको पर लोगो को व्यासजी का नाम इज्जत के साथ लेते हुए सुना है। आम लोगो द्वारा आज भी बीकानेर म राजनीतिक कायकताओ की जाच परख व्यासजी के व्यक्तित्व और योगदान को ही मद्देनजर रख कर की जाती है। वास्तव म व्यासजी राजनीतिक पमाना बन गये है।'

बीकानेर म व्यासजी के राजनीतिक जीवन के प्रथम दशक म श्रम आन्दोलना तथा विधि प्रकरणा म सक्रिय सहयोग देने वाले सुप्रसिद्ध एडवोकेट श्री जयचद लाल नाहटा ने सस्मरण क रूप म ये विचार व्यक्त किय ह—'स्व श्री मुरलीधरजी क साथ मुझे भी काय करन का अवसर मिला। सन् 1956 म जामसर म जिप्सम कपनी वालो ने मजदूरा पर भयकर अत्याचार किये एवम् सैकडा मजदूरो को नौकरी से भी निकाल दिया था। उस समय श्री मुरलीधरजी समाजवादी नेता क रूप म आगे आये एव उ हान बीकानर, जयपुर एव दिल्ली तक लडाई लडी। इस लडाई म मैं उनके साथ था। श्री व्यासजी को इसम पूण सफलता मिली और उसके परिणाम स्वरूप बीकानर क मजदूर वग में जबरदस्त चेतना आई। स्व श्री मुरलीधरजी एक सच्चे जननता थे।'

व्यासजी के जीवन स सक्रिय रूप स जुडे हुए कुछ नेताओ का स्मरण करना समीचीन होगा। इन नेताओ मे कर्पूरी ठाकुर, बाबा विहारी, राजव त सिंह, सेठ गोवि ददास और गेदासिंह आदि सम्मिलित हैं। अ य राजनीतिक नेताओ एव कायकर्ताओ म महारानी गायत्री देवी, परमान द त्रिपाठी, चौधरी रामच द्र, बशीलाल एडवाकेट, भाई भगवान, चौधरी राजेद्रसिंह, परसराम त्रिवेदी, शाति त्रिवेदी (उदयपुर), परमानद त्रिपाठी (भीलवाडा), रामच द्र सक्सना (बूदी), माणक्लाल ठाकुर (ननवा), मिश्रीलाल (निंवाहेडा), प्रदीप दास (कलकत्ता), प्रकाश पुरोहित (पापूलर), नवनीत पालीवाल (नाथद्वारा), सूयनारायण व्यास, शकुन्तला देवी (श्रीमती कल्याणसिंह), डॉ राजनारायण व्यास एव कुशलसिंह (चूरू) आदि अनेक नाम गिनाय जा सकते हैं।

ग्रथ का समाहार सुप्रसिद्ध साहित्यकार एव चिन्तक श्री हरीश भादानी क श दो स किया जा रहा है। उनक अनुसार 'स्व मुरलीधर व्यास के राजनतिक कायकलाप की अलग पहचान बनान के कई कारण रह। सबस पहले तो यह कि गांधी विचार और पद्धति स प्रभावित होकर भी वम पक्ष का जहाँ तक सम्ब ध रहा, व कांग्रेस म चलत आ रह समाजवादी चितका—आचाय नर द्र दव, जयप्रकाश नारायण और डॉ राममनोहर लोहिया स अधिक प्रभावित रहे। अलग पहचान का दूसरा और अहम् कारण उनका अपना राजनैतिक काय क्षेत्र अमरावती-अकोला हिंगनघाट-वर्धा म दीक्षित होकर उ होन अपन राजनतिक काय क लिए सामती क्षेत्र को चुना। निश्चित रूप म परिस्थितियो का सही अनुमान करत हुए मुरलीधर व्यास न बीकानर को अपना राजनीतिक काय क्षेत्र बनाया। और विरोधी दल क रूप म समाजवादी दल की पहल मुरलीधर व्यास न की।' ☐

# सदर्भ सूची

## ओ, औ



## क



## ख



## ग

त



द



ध



न



प

म



र



भवानी शकर व्यास विनोद'


जन्मतिथि
11 अगस्त 1935 (आश्विन शुक्ला सप्तमी वि स 1992)
जन्म स्थान
बीकानेर
शिक्षा
एम ए (अंग्रेजी साहित्य) बी एड विशारद
(हिन्दी साहित्य सम्मलन प्रयाग)
लेखन प्रकाशन
कविता ललित निबन्ध समीक्षा एवम् बाल साहित्य पर
अनेक पुस्तकों का प्रकाशन
सम्पादन
रैपिड रीडर कक्षा एकादश (माध्यमिक शिक्षा बोर्ड राजस्थान
अजमेर) बीकानेर पचशती स्मारिका आदि
आलेख प्रकाशन
प्रतिष्ठित शैक्षिक पत्रिकाओं में अनेक आलेखों का प्रकाशन
परिभ्रमण
कवि सम्मेलनों में भाग लेने हेतु पजाब राजस्थान गुजरात
महाराष्ट्र दिल्ली उत्तर प्रदेश मध्य प्रदेश पश्चिम बगाल
आन्ध्र प्रदेश एव तमिलनाडु में अनेक नगरों का भ्रमण।
सचालन
राष्ट्रीय एव राज्य स्तरीय विविध सम्मेलनों एव गोष्ठियों
का सचालन
प्रसारण
अनेक रेडियो वार्ताओं का प्रसारण
सम्मान
राज्य स्तरीय शिक्षक पुरस्कार (1974)
सम्प्रति
वरिष्ठ सम्पादक विभागीय प्रकाशन (सेवानिवृत्त व्याख्याता) (शिविरा नया शिक्षक)
शिक्षा निदेशालय बीकानेर
सम्पर्क
1 स 9 एम्प्लॉयमेंट ब्लॉक? अध्यासन बड बीकानेर